पद से 'रघुवंश' नामक महाकाव्य की रचना आरम्भ की है। 'कश्चिद्' पद से मैंने मेघदूत नामक गीतिकाव्य की रचना की है। मेघदूत को लिखने की इच्छा से मैंने भागीरथी के उत्पत्तिस्थान हिमालय की यात्रा की। वहाँ मन्दाकिनी और सरस्वती के तट के निकटवर्ती काली के मन्दिर में मैंने स्वप्न देखा— "यह कुबेर की नगरी अलकापुरी है। मैं यक्ष के रूप में हूँ और यक्षिणी के रूप में राजकुमारी मुझको प्रसन्न करने का प्रयत्न कर रही है।" उसके पश्चात् मैंने लौटकर रामगिरि पर्वत के शिखर पर आरूढ होकर देखा कि उस पर्वत के शिखर को मेघों ने सब ओर से घेर रखा है। प्रिया के विरह के महान् शोक से सन्तप्त होते हुये मैंने यक्षिणी रूप तुम्हारी वहीं अलकापुरी में स्थिति की कल्पना करके मेघ के द्वारा सन्देश भेजना चाहा। मेघदूत में इन्हीं भावों की अभिव्यञ्जना है। यह गीतिकाव्य 'कश्चिद्' पद से प्रारम्भ किया गया है। महाकवि कालिदास ने अपना यह वृत्तान्त सुना कर कहा कि अब हम यहाँ से राजसभा में जायेंगे। यहाँ से तुम्हारे माता-पिता और राज्य-परिषद् के सदस्य हमारा अभिनन्दन करेंगे। इसके पश्चात् हम अपनी माता के पास देवग्राम जायेंगे।

इसको सुनकर राजकुमारी ने आँखों में आँसू भर कर यह सूचना दी कि आपकी माता अपने पुत्र की खोज करती हुई इस नगर में आई थी। हमारे द्वारा बहुत अधिक अनुरोध करने पर भी उन्होंने यहाँ रहना स्वीकार नहीं किया वे रात्रि में हीं चुपचाप कहीं निकल गई। माता के वृत्तान्त के सुनने से व्याकुल कालिदास ने तभी बाहर कोई कोलाहल सुना। मैले फटे वस्त्र पहने कोई वृद्धा करिया कह कर पुत्र को खोज रही है और बालक उसको घेर कर कोलाहल कर रहे हैं, यह समाचार सेविका ने लाकर दिया। वे ही मेरी माता होंगी, यह कहकर कालिदास बाहर जाने के उद्यत हुये। राजकुमारी के आदेश से वृद्धा को बाहर से लाया गया। जब माता और पुत्र का तथा सास और बहू का मिलन हुआ। उसके पश्चात् कञ्चुकी से राजा का सन्देश पाकर वे सब राजसभा के लिये जाने को उद्यत हो गये।

**लेखक का निवेदन—**

प्रस्तुत नाटक का अभिनय पहले तो पिथौरागढ़ नगर में राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय के संस्कृत छात्रों ने १९६७ ई० में कालिदास जयन्ती के अवसर

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

पर किया था । उसके पश्चात् नैनीताल नगर में १९७३ ई० में ठाकुर देवसिंह विष्ट कालेज के संस्कृत छात्रों ने संस्कृत परिषद् के वार्षिक समारोह में किया था । इसके पश्चात् गढ़वाल विश्वविद्यालय में १९८२ ई० में संयोजित अखिल भारतीय संस्कृत संगोष्ठी में आमन्त्रित विद्वान् इसके अभिनय को देखें, इसलिये रस-भाव आदि की भावना से भावित मन वाले तथा रसास्वादन की प्रसन्नता से भरे मनों वाले मित्रों के अनुरोध से प्रकाशन के योग्य लिपि में लिखा जाकर यह नाटक सहृदय पाठकों के समक्ष प्रस्तुत किया जा रहा है ।

महाकवि कालिदास के जीवनवृत्त से सम्बन्धित लोक-अनुश्रुति के आधार पर रचित इस रचना को पढ़कर और सुनकर सहृदयों में इसको अभिनीत किया जाता हुआ देखने की यदि इच्छा उत्पन्न हो सके, तभी इसकी रचना करने वाले लेखक की बुद्धि और परिश्रम की सार्थकता है । अपनी रचना के गुण-दोष के विषय में लेखक कुछ भी कहने में समर्थ नहीं है । विद्वानों के सन्तुष्ट न होने तक प्रयोग-विज्ञान सफल नहीं है, ऐसा समझना चाहिये । तथापि आशा है कि सहृदय जन इसके प्रति श्रद्धा करेंगे ही ।

—लेखक

—

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

# पात्र-परिचयः

पुरुष-पात्राणि—

कालिदासः—प्रथमं तावत् काष्ठभारिकः, पश्चाच्च महाकविः

सुदर्शनः—दक्षिणकोसलदेशस्य राजा, विद्योत्तमायाः पिता

धूम्रकेतुः } —द्वौ पण्डितौ
गोवर्धनः }

द्वारपाल—कञ्चुकी-सेवक-वादकाः

सूत्रधारः—रङ्गशालायाः अभिनयस्य व प्रबन्धकः

स्त्री-पात्राणि—

विद्योत्तमा—राजकुकारी, सुदर्शनस्य पुत्री

पार्वती—कालिदासस्य जननी

इला—विद्योत्तमायाः सखी

इरावती—विद्योत्तमायाः सेविका

राजनर्तकी—

नटी—सूत्रधारस्य पत्नी, सहायिका च

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

# पात्र-परिचय

पुरुष-पात्र—

कालिदास—पहले लकड़कारा, वाद में महाकवि

सुदर्शन—दक्षिण कोशल देश का राजा, विद्योत्तमा का पिता

धूमकेतु<br>गोवर्धन } —दो पण्डित

द्वारपाल, कञ्चुकी, सेवक, वादक

सूत्रधार—रंगशाला और अभिनय का प्रवन्धक

स्त्री-पात्र—

विद्योत्तमा—राजकुमारी, सुदर्शन की पुत्री

पार्वती—कालिदास की माता

इला—विद्योत्तमा की सखी

इरावती—विद्योत्तमा की सेविका

राजनर्तकी

नटी—सूत्रधार की पत्नी और सहायिका

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अस्ति-कश्चिद्-वागर्थीयम्

## प्रथमोऽङ्कः

स्रष्टारोऽपि प्रजानां प्रबलभवभयाद् यं नमस्यन्ति देवाः
यश्चित्ते सम्प्रविष्टोऽप्यवहितमनसां ध्यानयुक्तात्मनां च ।
लोकानामादिदेवः स जयतु भगवाञ्छ्रीमहाकालनामा
बिभ्राणः सोमलेखामहिवलययुतं व्यक्तलिङ्गं कपालम् ॥

(नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः)

**सूत्रधारः**—अहो ! सान्ध्यवेलया सम्प्राप्तम् । प्रतीच्यां दिशि व्योमक्षितिज-

---

अस्ति-कश्चिद्-वागर्थीयम्

## पहला अङ्क

जय महाकाल जय महाकाल ॥
प्रबल भुवन-बन्धन से डरते प्रजा सृजन करने वाले
विनत सतत झुक झुक कर सुरगण जिसको नमन किया करते ।
ध्यान योग में आत्मलीन हो मन को एकाग्रित करके
सतत योगियों के मानस में जो संविष्ट रहा करते ॥
सकल सृष्टि, सब देवों का जो आदिदेव नियमन करते
अहिमण्डल युत चन्द्रकला को मस्तक पर धारण करते ।
नर-कपाल को धारण कर जो व्यक्त लिङ्ग अपना करते
उन भगवन् श्री महाकाल के हम सब जयकारें करते ॥
जय महाकाल जय महाकाल ॥

(नान्दी के अनन्तर सूत्रधार प्रवेश करता है) ।

**सूत्रधार**—अहो ! सन्ध्या का समय भी हो गया । पश्चिम दिशा में आकाश

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

व्यापिनी नवजपापुष्पारक्ततामादधाना प्रदोषसन्ध्या प्रियतमप्रत्यावर्तनप्रतीक्षणरता नववधूरिवानुरागवती संलक्ष्यते । चलामः, गृहिणी प्रतीक्षते । (कतिचित् पदानि अग्रेसरो भूत्वा) अहा ! सम्मुखमेवेदमस्मदीयं गृहद्वारम् । गृहिणीमाहूय द्वारमुद्घाटयामः । सुरभितप्रत्यग्रकुमुदिनीसदृशं प्रफुल्लानुरागरञ्जनं तस्या मुखं दर्शनमात्रेणैवास्माकं सकलदिवसश्रमजनितक्लान्तिमपोहयिष्यति । (परिक्रम्य अवलोक्य) अहो ! कथमयं विदुषां समाजोऽस्मद्गृहद्वारमलङ्करोति ? (शंखप्रदेशे करं निधाय) न किञ्चिदपि स्मर्यते । भवतु, गृहिणीमेवाहूय पृच्छामः । (द्वारमुन्मुखीभूय)—

गुणवति मयि सुसङ्गते सुखदुःखयोर्हि विश्वासभाजने ।
शोभनविद्यमण्डिते इत आयाहि कार्यसाधिके ॥

---

के क्षितिज को व्याप्त कर देने वाली, नये पुष्प के समान लालिमा को धारण करने वाली, सायंकालीन सन्ध्या प्रियतम के लौटने की प्रतीक्षा करती हुई नववधू के समान अनुराग (लालिमा, प्रणय) से भर गई दिखाई देती है। चलूं, घरवाली प्रतीक्षा कर रही होगी। (कुछ कदम आगे बढ़ कर) अहा, सामने ही हमारे घर का दरवाजा है। घरवाली को बुलाकर दरवाजा खुलवाते हैं। सुगन्धित ताजी कुमुदिनी के समान, विकसित अनुराग से प्रफुल्लित करने वाले उसके मुख को देखने मात्र से ही हमारी सारे दिन के श्रम से उत्पन्न थकावट दूर हो जावेगी। (घूम कर और देख कर) अहो, यह विद्वानों का समाज हमारे घर के सामने क्यों एकत्रित हो गया है ? (कनपटी पर हाथ रखकर) कुछ भी स्मरण नहीं आता। घरवाली को बुला कर पूछना चाहिये। (द्वार की ओर उन्मुख होकर)—

आओ मेरी प्रिय गृहिणी तुम ॥
गुणशीला हो एकनिष्ठ तुम प्रेम-भाव रखने वाली।
संग-संग ही रहने की तुम अभिलाषा करने वाली ॥
सुख-दुःखों में विश्वासों में स्नेहिल शुभ भावों वाली।
शोभन विद्याओं से मण्डित कार्य सिद्ध करने वाली ॥
आओ मेरी प्रिय गृहिणी तुम ॥

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

(नटी प्रविशति)

नटी—आर्यपुत्र ! इयमहमायाता । भवांस्तु विलक्षण एव । भवन्तमेव प्रतिपालयामि । नयने मे श्रमक्लान्तिनिधाने सञ्जाते । आदेशेन अनुगृह्णातु ।

सूत्रधारः—आर्ये ! भवतु तावदादेशः । कथयतु भवती, कथमयं विदुषां समाजोऽस्मद्गृहद्वारसमक्षं समवेतः ? न किञ्चिदपि स्मरामः । अस्माकं तु हस्तपादेनैव शिथिलीभूयते ।

नटी—आर्यपुत्र ! न खलु विस्मरेण किञ्चिदपि सिध्यति । (स्मित्वा) न च किं स्मर्यते भवता, यदेतेषु दिवसेषु गढवालविश्वविद्यालयस्य संस्कृतविभागेन विदुषां संस्कृतविद्यापारङ्गतानामेकाऽखिलभारतीया सङ्गोष्ठी आयोजिता गौरीगुरोर्हिमवतो विषयमधिकृत्य । यत्र च जलनिधिरश्मिसंक्षालितभूप्रदेशेभ्यः सकलभरतखण्डजनपदेभ्यो नानादिग्देशवर्तिनो विद्वज्जनाः सुरधुनितीरवर्तिश्रीनगरश्रीविलोकनसमुत्सुकमनस आमन्त्रिताः। अथ च....

---

(नटी प्रवेश करती है)

नटी—आर्यपुत्र ! यह मैं आगई । आप भी विलक्षण हैं । आपकी प्रतीक्षा कर रही हूँ । मेरी आँखे श्रम और क्लान्ति से भर गई हैं । आदेश देने की कृपा करें ।

सूत्रधार—आर्ये ! आदेश की बात तो रहने दो । यह तो बताओ कि यह विद्वानों का समाज हमारे घर के सामने क्यों एकत्रित हो रहा है ? कुछ भी याद नहीं आता । हमारे तो हाथ-पैर फूले जाते हैं ।

नटी—आर्यपुत्र ! भूलने से तो कोई बात बनती नहीं है । (मुस्करा कर) क्या आपको स्मरण नहीं है, कि इन दिनों गढवाल विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग ने विद्वानों की एक बड़ी गोष्ठी का आयोजन किया है, जिसमें कि गौरी के पिता हिमालय की चर्चा होगी । यहाँ समुद्र की लहरों से प्रक्षालित भू-प्रदेशों से तथा सारे भरतखण्ड के जनपदों से विभिन्न दिशाओं में रहने वाले विद्वान् देवगंगा के तटवर्ती श्रीनगर (अलकनन्दा) की शोभा को देखने के लिये उत्सुक होते हुये आमन्त्रित किये गये हैं । और...

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सूत्रधारः—अथ चेति किम् ?

नटी—(ईषन्मन्दं स्मित्वा) न स्मरति भवान् स्वयमपि कृतं कार्यंजातम्। अथ चेति रसभावानामभिज्ञेन नाट्याभिनयादिषु परमौत्सुक्यभावं गतेन कुलपतिमहोदयेन भवानादिष्टो भरतखण्डस्य कोणात्कोणात् समवेतस्य विद्वत्समाजस्य मनोविनोदनाय महाकविकालिदासविद्योत्तमोपलब्धिवृत्ताभिव्यञ्जकः कोऽप्यभिनयोऽभिनवोऽभिनेयः।

सूत्रधारः—तत्कस्यापि नाट्याभिनयस्य प्रबन्धोऽभ्यासो वा कृतो भवत्या ?

नटी—कोऽन्यो भविष्यति भवत्सदृशो विस्मरणपटुः ? भवानेव तु श्रीनगरविभूषणस्य गढवालविश्वविद्यालयस्य संस्कृतविभागाध्यक्षस्य डाक्टरोपाध्यलङ्कृतस्य विविधग्रन्थकाव्यादिनिबन्धकस्य व्याख्यानकुशलस्य मुरादाबादनगरलब्धजन्मनो भूषणशरणरामप्रियादेवीतनुजनुषः श्रीमतः कृष्णकुमारप्रवरस्य कृति "अस्ति-कश्चिद्-वागर्थीयम्" इति

---

सूत्रधार—और क्या ?

नटी—(कुछ मुस्करा कर) आप तो अपने किये कार्य को भी स्मरण नहीं रखते। और यह कि रस-भाव के जानकार तथा नाट्य-अभिनय आदि में अभिरुचि रखने वाले कुलपति महोदय ने आपको आदेश दिया था कि भारतवर्ष के कोने-कोने से आये विद्वानों के समाज के मनोविनोद के लिये कालिदास महाकवि द्वारा विद्योत्तमा-प्राप्ति की कथा को अभिव्यञ्जित करने वाला कोई नवीन-अभिनय प्रस्तुत करना चाहिये।

सूत्रधार—तो किसी नाट्य के अभिनय का आपने प्रबन्ध और अभ्यास किया है ?

नटी—आपके समान भुलक्कड़ और कौन होगा ? आप ही तो श्रीनगर की शोभा के अलङ्कार, गढवाल विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग के अध्यक्ष, अनेक ग्रन्थ-काव्य आदि की रचना करने वाले, डाक्टर उपाधि से अलङ्कृत, व्याख्यान देने में कुशल, मुरादाबाद नगर में जन्म लेने वाले, भूषणशरण और रामप्रिया देवी के पुत्र कृष्णकुमार महोदय की कृति "अस्ति-कश्चिद्-वागर्थीयम्" नाम

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

महाकविकालिदासजीवनवृत्ताभिव्यञ्जकं नाटकमानीतवानस्मिन्नवसरेऽभिनयेन विद्वन्मनोरञ्जनाय।

**सूत्रधारः**—(स्मृतिमभिनीय) आनीतवान् तावत् तु। परं कथमिव-भास-शूद्रक-कालिदास-विशाखदत्त-भवभूति-हर्ष-भट्टनारायण-राजशेखरादिषु महनीयेषु प्राचीननाटककारेषु हरिदाससिद्धान्तवागीश-मथुराप्रसाददीक्षित-यतीन्द्रविमल-अम्बिकादत्तव्यास-वेलणकरादिषु चार्वाचीननाटककारेषु सत्सु एतस्याप्रसिद्धनाट्यकारस्य कृतिं प्रति सहृदयानामादरः सम्भवति इति शङ्किता वयम्।

**नटी**—कथं न सम्भवति? प्राचीनेष्ववर्वाचीनेषु सत्काव्येषु सत्कविषु प्रसिद्धेषु सत्स्वपि नवकवीनां नवकृतयोऽपि समादरणीयाः प्रोत्साहनीयाश्च भवन्त्येव। कथितं चापि महाकविना कालिदासेन—

पुराणमित्येव न साधु सर्वं न चापि काव्यं नवमित्यवद्यम्।
सन्तः परीक्ष्यान्यतरद् भजन्ते मूढः परप्रत्ययनेयबुद्धिः॥

---

के नाटक को, जो महाकवि कालिदास के जीवनवृत्त का अभिव्यञ्जक है, इस अवसर पर अभिनय द्वारा विद्वानों का मनोरञ्जन करने के लिये लाये थे।

**सूत्रधार**—(स्मरण करने का अभिनय करके) हाँ लाया तो था, परन्तु भास, शूद्रक, कालिदास, विशाखदत्त, भवभूति, हर्ष, भट्टनारायण, राजशेखर आदि प्राचीन नाट्यकारों के और हरिदास सिद्धान्तवागीश, मथुराप्रसाद दीक्षित, यतीन्द्र विमल, अम्बिकादत्त व्यास, वेलणकर आदि आधुनिक नाटककारों के होने पर इस अप्रसिद्ध नाटककार की कृति के प्रति सहृदय जनों का आदर हो सकेगा, यह विचार कर मुझको शंका होती है।

**नटी**—क्यों नहीं होगा? प्राचीन और अर्वाचीन उत्तम प्रसिद्ध काव्यों और कवियों के होने पर भी नये कवियों की नई रचनाओं का आदर करना चाहिये तथा उनको प्रोत्साहन देना चाहिये। महाकवि कालिदास ने कहा भी है—

प्राचीनता की ग्राह्यता सर्वत्र सम्भव है नहीं।
नव काव्य-रचना विरस है, ऐसा सदा होता नहीं॥
ग्रहण करते जाँच सज्जन वस्तु की गुण-सम्पदा।
मूढ जन विश्वास करते अन्य जन पर सर्वदा॥

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

अथ च नवकवेरस्यापि कीर्तिकौमुद्यः प्रदीपालोकैरिव मयङ्कमयूखैरिव सहृदयानां विद्योतयन्त्येव चेतांसि ।

सूत्रधारः—(हस्ताभ्यां ललाटं परिगृह्य) सत्यं सत्यमेवाभिधीयते भवत्या । तर्हि विधीयतां प्रतिपात्रं प्रयत्नः ।

नटी—कथं न कथं न । न जाने भवान् केषु केषु कार्येषु व्यापृतः ? सर्वं तु मयैव संसाधनीयम् । यदि च नाहमुपसंस्तम्भनं पर्यवेक्षणं वा विदध्यां सकलस्य कार्यजातस्य, नावलम्बयितुं क्षमः परमेश्वरोऽपि भवत एतद् गृहम् ।

सूत्रधारः—(नट्याः कपोलौ परिगृह्य) सत्यमभिधीयते भवत्या—

त्वमीदृशी नु गुणवती कामिनी रमणीयगुणविभूषिता ।
विशोध्य सकलं भुवनं मनोगृहरागिणी कृता ॥

नटी—(लज्जावरक्ता विनम्रवदना भूत्वा) दूरमपसरतु आर्यपुत्रः । मया तु प्रतिपात्रमभ्यासः सम्यक् कारितः । काव्यप्रतिभाशालिनः कवेः रसभावा-

---

और इस नये कवि की कीर्तिरूपी कौमुदी मानों दीपकों (प्रदीपों) के आलोक से —और मयङ्क (चन्द्रमा) की किरणों से सहृदयों के मनों को प्रकाशित करती ही है ।

सूत्रधार—(माथे को दोनों हाथों से पकड़ कर) आप सत्य ही कहती हैं । तो प्रत्येक पात्र की तैयारी कराओ ।

नटी—क्यों नहीं, क्यों नहीं, । न जाने आपका मन किन-किन कार्यों में लगा रहता है ? सब कुछ मुझको ही करना पड़ता है । यदि मैं आपके कार्यों को न सम्भालूं, और देखभाल न करूँ, तो परमेश्वर भी आपके घर को नहीं सम्भाल सकता ।

सूत्रधार—(नटी के कपोल पकड़ कर) आप ठीक ही कहती हैं—

अनुपम तुम गुणशीलवती हो ॥
नारी सुलभ गुणों से मण्डित कमनीया हो रमणीया हो ।
सकल भुवन से अन्वेषित तुम मेरे शुभ घर की शोभा हो ॥
सत्त्ववती तन की मन की हो ॥

नटी—(लज्जा से लाल मुख को झुका कर) हटिये भी । मैंने तो प्रत्येक पात्र को ठीक प्रकार से अभ्यास करा दिया है । प्रतिभा से सम्पन्न कवि की रस-भावों से भरी

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

दिसम्भृता कृतिरियमभिनयकौशलगुणशालिभिरभिनेतृभिरभिनीयमाना नानादिग्देशसमायातानां सहृदयानां विदुषां मन आवर्जनाय परितोषाय च अलम् ।

सूत्रधारः—तत् कोऽत्र विलम्बः ? प्रस्तूयतामभिनयः । दीर्घा प्रतीक्षा विदुषामपि हृदयानि विरसयति ।

नटी—परमभिनयसूत्रसंचालकस्तु भवानेव ।

सूत्रधारः—वाढं स्मारिताः वयम् । अस्माभिरेव वोढव्यो वृषभैरिव भारः । तदधुना वयं कार्यवशात् कालिदासयुगीनाः संवृत्ताः ।

नटी—आर्यपुत्र ! श्रूयते काचिद् दक्षिणकोसलदेशीयराजसुता विद्योत्तमा रूपेण शीलेन विद्यया च सकलभुवनमहिलासमुदायमतिशेते ?

सूत्रधारः—आर्ये ! सत्यं तथ्यं च समाकर्णितं भवत्या—

---

यह कृति अभिनय में कुशल अभिनेताओं द्वारा अभिनीत होकर अनेक दिशाओं और देशों से आये हुये सहृदय विद्वानों के मनों को वशीभूत करने में और सन्तोष प्रदान करने में सफल होगी ।

सूत्रधार—तो इसमें विलम्ब क्या है ? अभिनय प्रस्तुत करो । लम्बी प्रतीक्षा विद्वानों के भी हृदयों को विरस बना देती है ।

नटी—परन्तु अभिनय के सूत्र का संचालन तो आपने ही करना है ।

सूत्रधार—हाँ ठीक स्मरण दिलाया । बैल के समान इस भार को हमने ही ढोना है । तो अब हम कार्यवशात् कालिदास के युग के हो जाते हैं ।

नटी—आर्यपुत्र ! सुना जाता है कि दक्षिण कोशल देश की राजकुमारी विद्योत्तमा शील और विद्या में विश्व की सभी महिलाओं से बढ़ कर है ।

सूत्रधार—आर्ये ! आपने सत्य और ठीक सुना है—

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

रूपं श्रीर्यौवनं शीलं विद्या सुविमलाः कलाः ।
सा तु विद्योत्तमा ज्ञेया यत्रैषा गुणसंहतिः ॥
पवित्रः कोसलो देशः पवित्रा भारती धरा ।
पवित्रं तत्कुलं यत्र जाता विद्योत्तमा शुभा ॥

**नटी**—आर्यपुत्र ! श्रूयते सा सम्प्रत्यपि अनूढा ?

**सूत्रधारः**—आर्ये ! सत्यमेतत् । विद्यावलेपगर्वितायास्तस्याः गर्वोक्तिः-

अहं विद्योत्तमा नाम्नी विदुषी विश्रुता भुवि ।
यो मां जयति शास्त्रार्थे स मे भर्ता भविष्यति ॥

**नटी**—सा तादृशी विद्याशालिनी अपराजेया ?

**सूत्रधारः**—विजयस्य तु कथैव का ? तस्याः प्रश्नानां तात्पर्यावबोधनं धुरन्धराणामपि पण्डितानां न सुकरम्—

---

रूप श्री यौवन सुविद्या शील निर्मल शुभ कला ।
सकल गुण एकत्र होकर हो गये विद्योत्तमा ॥
देश कोसल परम पावन पावनी भारत धरा ।
परम पावन वंश जिसकी हो प्रसू विद्योत्तमा ॥

**नटी**—आर्यपुत्र ! सुनते हैं कि अभी तक उसका विवाह नहीं हुआ ?

**सूत्रधार**—आर्ये ! यह सत्य है । विद्या के गर्व से गर्वीली उसकी यह चुनौती है—

शास्त्रार्थ-जेता विबुध जन की हो सकूँ अर्धांगिनी ।
मैं लोकविश्रुत ज्ञानसिद्धा पण्डिता विद्योत्तमा ॥

**नटी**—वह ऐसी विद्याशालिनी है कि पराजित नहीं हो सकी ?

**सूत्रधार**—उसको जीतने का तो कहना ही क्या है, उसके प्रश्नों के अभिप्राय को जानना धुरन्धर पण्डितों के लिये भी कठिन है—

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

शास्त्रार्थे तां विजेष्येऽहं जीवनं सफलं भवेत् ।
शूशुजानो हि गर्वेण पण्डितस्तत्र गच्छति ॥
विद्यावतां परीक्षासु गगनारूढतां गतः ।
प्रश्नकीलसमुद्भिन्नः खयानमिव पीड्यते ॥

**नटी**—आर्यपुत्र ! पश्यतु पश्यतु तावत् प्राच्यां दिशि । भयावहैः कृष्णमेघैः समाच्छाद्यते गगनम् । मेघानां गर्जनाभिस्तडितां च तडत्कारैः कम्पत इव मे हृदयम् ।

**सूत्रधारः**—इतोऽपि पश्यतु महद्भयानकं हिंस्रजान्तवालोडितं वनम् । अहो ! एतौ धूम्रकेतुगोवर्धनौ शास्त्रार्थे नृपतिसुतया पराजितौ परिभवजनित-ग्लानिम्लानवदनावित एवागच्छतः । हन्त ! धूम्रकेतुस्तु गोवर्धनेन प्रसाद्य-मानोऽपि न क्रोधावेगं स्वं संहरते—

धूम्रकेतुरयं केतुः व्यापत्संहारसूचकः ।
क्रोधेद्धरक्तनेत्राभस्त्वित एवाभिवर्धते ॥

---

शास्त्रार्थ में विद्योत्तमा पर विजय मेरी अटल है ।
राजकन्या से मिलन में सुख सफल जीवन रहे ॥
पाण्डित्य के उन्माद को निज हृदय में धारण किये ।
राजसंसद बैठ पण्डित गुब्बरे से फूलते ॥
विद्वत्परीक्षा काल में आकाश में उड़ते जभी ।
प्रश्नरूपी कील से छिद पिचक जाते वे तभी ॥

**नटी**—आर्यपुत्र ! देखिये पूर्व दिशा में । भयानक काले मेघों से आकाश आच्छन्न हो गया है । मेघों की गरजनाओं और विजलियों के चमकने से मेरा हृदय काँप रहा है ।

**सूत्रधार**—इधर इस महाभयानक हिंस्र जन्तुओं से भरे वन को देखो । ये दोनों धूम्रकेतु और गोवर्धन राजकुमारी से शास्त्रार्थ में पराजित होकर अपमान से उत्पन्न ग्लानि से मुरझाये मुख वाले इधर ही जा रहे हैं । अहो ! गोवर्धन द्वारा मनाये जाने पर भी धूम्रकेतु अपने क्रोध के वेग को रोक नहीं पा रहा है—

क्रोध रक्त-नयनों में भर कर धूम्रकेतु यह धमक रहा ।
आफत-संहारों के सूचक केतु सम द्रुत फड़क रहा ॥

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

तद् यावदयमावां नावलोकयति, तावत् सुदूरं निष्क्रमावहे। (नट्याः हस्तमाकृष्य निष्क्रामति)।

(इति प्रस्तावना)

(यवनिकायाः पृष्ठभागे मेघानां गम्भीरगर्जितेन सह वज्रनिर्घोषध्वनिरिव ह्लादिनीतडतडकडकडदिति श्रूयते। मध्ययवनिकोन्नयनानन्तरं रङ्गभूमौ वनप्रान्तदृश्यम्। मेघानां गभीरगर्जितेषु तडिच्चमत्कारेषु च शनैः शनैः मन्दतामुपगतेषु पूर्णतः निस्तब्धता। रङ्गभूमिं प्रविशतो द्वौ पण्डितौ धूम्रकेतु-गोवर्धननामानौ। शिरसि श्वेतोष्णीषविभूषितो गोवर्धनस्तु रिक्तहस्तः परं काषायवस्त्रशिरोवेष्टनावृतो धूम्रकेतुः दक्षिणकरे दृढस्थूललम्बदण्डेन सुरक्षितः विभूषितश्च। तयोः प्रत्येकस्य कटिभागाधःप्रदेशेऽधोवस्त्रं धौत-शुभ्रम् (धोतीतिपदवाच्यम्)। पादयुगलं काष्ठनिर्मितचरणपादुकालङ्कृतम्। दक्षिणस्कन्धाद् वामस्कन्धपर्यन्तं पर्यावृतं कुङ्कुमसवर्णमुत्तरीयम्। उत्तरी-

---

तो जब तक यह हम दोनों को देख नहीं रहा, तब तक हम बहुत दूर निकल जाते हैं।

(नटी का हाथ पकड़ कर खींचते हुये निकल जाता है।)

(प्रस्तावना पूरी हुई)

(यवनिका के पीछे के भाग में मेघों की गम्भीर ध्वनि और वज्रपात की सी तड़तड़-कड़कड़ सुनाई देती है। बिजलियों की चमक दृष्टिगोचर होती है। यवनिका के उठने के अनन्तर वनप्रान्त का दृश्य है। मेघों की गम्भीर ध्वनियों के और वज्रपात की कड़कों के कुछ समय बाद मन्द हो जाने पर पूर्ण निस्तब्धता छा जाती है। गोवर्धन और धूम्रकेतु नाम के दो पण्डित रङ्गभूमि में प्रवेश करते हैं। गोवर्धन के सिर पर श्वेत पगड़ी है, परन्तु हाथ खाली हैं। गेरुये वस्त्र की पगड़ी पहने धूम्रकेतु के दायें हाथ में मज़बूत मोटा लम्बा डण्डा है। दोनों के कटि भाग से नीचे धुली श्वेत धोती है। पैरों में लकड़ी की खड़ाऊँ सुशोभित हैं। दांये कन्धे से बाँये कन्धे तक शरीर को ढके हुये उत्तरीय है। उत्तरीय के नीचे द्विज पद को सूचित करने वाला यज्ञोपवीत लटक रहा है। कण्ठ में धारण की हुई रुद्राक्ष की माला वक्ष से नीचे लटक रही है।

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

यान्तर्वर्ति च द्विजपदसूचकं यज्ञोपवीतं परिलम्बमानम्। कण्ठे धृता रुद्राक्षमाला वक्षः सुशोभयति। भाले श्वेतचन्दनत्रिपुण्ड्रकम्। भुजयोश्च स्थाने स्थाने श्वेतचन्दनस्थासकाः।)

**धूम्रकेतुः**—आः ! घोरः परिभवः। हन्त, एकया सामान्यराजकन्यया क्षत्रियवंशजातया महतां विदुषां ब्राह्मणानां पराभवः ? तस्या एतत्साहसम् ? (वक्षसि हस्तं धृत्वा) एतत् कथं सहेय ?

**गोवर्धनः**—(धूम्रकेतोः स्कन्धे हस्तं निधाय) मित्र ! शान्तो भव। गुणानामादर एव मनस्विता। क्षमा हि ब्राह्मणानां नैसर्गिको गुणः। विद्या विनयेनैव शोभते।

**धूम्रकेतुः**—(शनकैः गोवर्धनस्य हस्तमपसार्य) शान्तिः, क्षमा, विनयः खलु कातराणामकर्मण्यानां पुंसां गुणाः। तिरस्कारदहनदग्धहृदयानां स्वाभिमानवशंवदानां ज्वालाः सकलमपि भुवनं संज्वालयितुं प्रभवन्ति। वयं हि तस्य महासत्वस्य विष्णोरंशावतीर्णस्य भगवतः खण्डपरशोरन्तेवासिनस्तेजस्विनः परशुरामस्य वंशजाः...।

---

माथे पर श्वेत चन्दन का त्रिपुण्ड्र है और भुजाओं पर स्थान-स्थान पर श्वेत-लाल चन्दन के थप्पे है।)

**धूम्रकेतु**—आह, घोर अपमान ? हाय, एक सामान्य क्षत्रिय कन्या द्वारा महान् विद्वान् ब्राह्मण की पराजय ? राजकन्या का यह साहस ? (वक्ष पर दोनों हाथ रख कर) यह कैसे सहूँ ?

**गोवर्धन**—(धूम्रकेतु के दाहिने कन्धे पर हाथ रख कर) मित्र ! शान्त हो जाओ। गुणों का आदर करना ही मनस्विता है। क्षमा करना ब्राह्मणों का स्वाभाविक गुण है। विद्या की शोभा विनय से ही होती है।

**धूम्रकेतु**—(धीरे से गोवर्धन के हाथ को हटा कर) शान्ति, क्षमा और विनय कायर और अकर्मण्य पुरुषों की विशेषतायें हैं। तिरस्कार से दग्ध हृदय की ज्वाला सारे विश्व को जला सकती है। हम तो उस महापराक्रमी विष्णु के अवतार तेजस्वी परशुराम के वंशज हैं...।

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

**गोवर्धनः**—एकविंशतिवारं धरणीं क्षत्रियैर्विहीनां विधायाऽपि यो भगवतः श्रीरामचन्द्रात् पराजयमवाप्य महेन्द्रगिरिमेवाश्रयिषीष्ट । स एव तु परशुरामः ? अहङ्कारस्य तु पराभवोऽवश्यम्भावी । शान्त्याः क्षमायाश्च निधानस्य महर्षेः वसिष्ठस्य किं न स्मरसि, यो विश्वामित्रं पुत्रघातिनमपि चक्षमे । मित्र ! त्वया एतदपि स्मरणीयं, यद् राजसभायां ते तत्र शास्त्रार्थे पराजये त्वदीया स्वकीयैव दुर्बलता, निन्द्यानि चाचरणानि कारणानि बभूवुः ।

**धूम्रकेतुः**—(सव्यङ्ग्यम्) मम एव निर्बलता, निन्द्यानि चाचरणानि···।

**गोवर्धनः**—आम् । न केवलं तवैव, अपितु ममापि । उभावप्यावां विद्योत्तमायाः शास्त्रीयं ज्ञानमतिशयितुं न पारितवन्तौ । अपरतश्चावाभ्यां तस्याः प्रश्नेषु मौनमेवावलम्बितम् । अथ च...।

**धूम्रकेतुः**—अथ चेति किम् ? एकतस्तु सा क्षत्रियवर्णा अथ च कन्या अस्मान् विदुषो ब्राह्मणान् स्पर्धेत, इत्येव सर्वथा अनुचितम् । धर्मशास्त्रैः स्त्रियः

---

**गोवर्धन**—पृथिवी को २१ बार क्षत्रियों से रहित करके भी जिसने भगवान् श्री रामचन्द्र से पराजित होकर महेन्द्र पर्वत का आश्रय लिया था, वह ही तो परशुराम ? अहङ्कार का पराभव अवश्य होता है । शान्ति और क्षमा के निधान महर्षि वसिष्ठ को स्मरण क्यों नहीं करते हो, जिसने पुत्र का वध करने वाले भी विश्वामित्र को क्षमा कर दिया था । मित्र ! तुमको यह भी स्मरण रखना चाहिये कि राजसभा में तुम्हारी पराजय के कारण तो तुम्हारी अपनी ही निर्बलतायें और निन्दनीय आचरण थे ।

**धूम्रकेतु**—(व्यंग्य के साथ) मेरी ही निर्बलतायें और निन्द्य आचरण कारण...।

**गोवर्धन**—हाँ, न केवल तुम्हारी, अपितु मेरी भी । विद्योत्तमा के शास्त्रीय ज्ञान को अतिशयित करने में हम असमर्थ रहे और हम उसके प्रश्नों पर चुप ही रह गये । और...।

**धूम्रकेतु**—और, यह क्या ? एक तो क्षत्रिय वर्ण और दूसरे कन्या, हम विद्वान् ब्राह्मणों से स्पर्धा करे, यह सर्वथा अनुचित है । इसीलिये तो धर्मशास्त्रों में

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

शूद्राश्चाध्ययनाद् वञ्चिताः। पादधूलिः मूर्धानमधिरोहेदिति नोचितम्।

**गोवर्धनः**—भो मित्र! तव कथनं तु स्वार्थं-अहङ्कार-अज्ञान-तमःसमाच्छन्नं परिलक्ष्यते। न हि नारी चरणधूलिः। सुवासितं शिरोधार्यं सुमं सा, सम्मान्यैव। देवानां निवासस्तत्रैव, यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते। न च ताः वेदैः शास्त्रैश्च कदापि अध्ययनाद् वञ्चिताः। प्रत्युत अनेकेषां वैदिकसूक्तानाम् ऋषयो नार्य एव।

**धूम्रकेतुः**—(सक्रोधं काष्ठदण्डं पृथिव्यां प्रताड्य) गोवर्धन! विकृतिमदेव ते हृदयं मस्तिष्कं च। श्रुतिषु सुस्पष्ट एवोल्लेखः — "स्त्रीशूद्रौ नाधीयाताम्" इति।

**गोवर्धनः**—(सोद्वेगम्) इमानि वाक्यानि तु धूर्तैः पाखण्डिभिश्च प्रक्षिप्तान्येव वर्तन्ते। अहं तु कथयामि यत्...।

**धूम्रकेतुः**—(विनम्रो भूत्वा) बन्धो! परिसमाप्यस्त्वयं विवादः। (स्कन्धे हस्तं

---

स्त्रियों और शूद्रों को अध्ययन से वंचित किया गया था। पैरों की धूलि सिर पर चढ़े, यह उचित नहीं।

**गोवर्धन**—हे मित्र! तुम्हारे कथन स्वार्थ, अहङ्कार और अज्ञान से आच्छन्न हैं। नारी पैरों की धूलि नहीं है। वह तो सिर पर धारण करने योग्य सुगन्धित पुष्प है। उसका आदर करना ही चाहिये। जहाँ नारियों का आदर होता है, देवता वहीं निवास करते हैं। वेदों और शास्त्रों में कहीं भी नारी को अध्ययन से वंचित नहीं किया गया है। वेदों के अनेक सूक्तों को ऋषि नारियाँ ही हैं।

**धूम्रकेतु**—(क्रोध से डण्डे को पृथिवी पर पटक कर) गोवर्धन! तुम्हारा मस्तिष्क विकृत है। वेदों में अति स्पष्ट उल्लेख है—"स्त्रियों और शूद्रों को न पढाया जावे"।

**गोवर्धन**—(उद्वेग के साथ) ये वाक्य तो धूर्तों और पाखण्डियों के हैं और प्रक्षिप्त ही हैं। मैं तो कहता हूँ कि...

**धूम्रकेतु**—(विनम्र होकर) हे बन्धु! इस विवाद को समाप्त कर दो। (कन्धे पर

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

निधाय) वयस्य ! कथय, त्वमेवाऽत्र — सा नारी हीनवर्णा । भवतु नाम सा राजकन्या । ततः पराजयस्ते न किं हृदयमुद्वेजयति ?

**गोवर्धनः**—नाऽत्र काचिदवमानना तिरस्कृतिर्वा ।

**धूम्रकेतुः**—(सव्यङ्ग्यम्) नानुभवसि त्वमेवंभूतमपमानम्, इत्येव कथनीयम् । धिक् ते पुरुषत्वं, धिक् ते स्नातकत्वं, धिक् ते ब्राह्मणत्वम् । ओह्, क्षुद्रा नारी...पराजयः ? दुर्विषह्यमेतत् ।

**गोवर्धनः**—नारी क्षुद्रा ? किं विद्योत्तमा क्षुद्रा ? सा तु सौन्दर्यस्य अधिष्ठात्री देवी । आकृतिः मनोहारिणी । दृष्टिः पीयूषवर्षिणी मनसां मालिन्यं प्रक्षालयति । पाण्डित्यमनुपमम् । साक्षात् सरस्वतीरूपेणावतीर्य तया महाराजस्य सुदर्शनस्य कुलं पावितम् ।

**धूम्रकेतुः**—(सव्यङ्ग्यं प्रहसन्) हंहो, साक्षात् सरस्वती, सा वराकी तुच्छाति-

---

हाथ रख कर) मित्र ! तुम्हीं कहो—एक तो वह स्त्री और दूसरे हमसे निम्न वर्ण की । नाम की वह राजकन्या होगी । उससे मिली पराजय और अपमान क्या तुम्हारे हृदय को नहीं जलाते ?

**गोवर्धन**—इसमें कोई अपमान या तिरस्कार की बात तो है नहीं ।

**धूम्रकेतु**—(व्यंग्य के साथ) तुम तो इस अपमान को अनुभव ही नहीं कर रहे हो, यही कहना चाहिये । तुम्हारे पुरुष होने को धिक्कार है । तुम्हारे स्नातक होने को धिक्कार है । तुम्हारे ब्राह्मण होने को धिक्कार है । क्षुद्र नारी...पराजय..., यह असह्य ही है ।

**गोवर्धन**—क्षुद्र नारी ? क्या विद्योत्तमा क्षुद्र नारी है । वह सौन्दर्य की अधिष्ठात्री देवी है । उसकी आकृति मन को हरती है । अमृत को बरसाने वाली दृष्टि मन की मलिनताओं को धो देती है । पाण्डित्य अनुपम है । साक्षात् सरस्वती के रूप में अवतार लेकर उसने महाराज सुदर्शन के कुल को पवित्र कर दिया है ।

**धूम्रकेतु**—(व्यंग्य से हँसते हुए) हा, हा, साक्षात् सरस्वती ! वह बेचारी तुच्छ से

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

तुच्छा वालिका सरस्वती। हा धिक् व्यर्थमालपसि, सा सौन्दर्यस्य पाण्डित्यस्य देवी ? किन्न जानासि यद् एताभिः सुन्दरीभिः रमणीभिः मार्दवेन, सौन्दर्येण, यौवनेन च आदिकालादेव प्रकृतिसरलाः पुरुषाः प्रवञ्चिताः। अथ च कालसर्पिण्य एवेमास्तु, यासामविषह्यं विषम् अचिकित्स्यमेव।

**गोवर्धनः**—मित्र ! ईर्ष्यया, मत्सरेण, क्रोधेन च ते मतिः कलुषा, मलिना, दूषिता च। समले सुवर्णे निकषो न निन्दनीयः।

**धूम्रकेतुः**—किं मे मतिः... ?

**गोवर्धनः**—अथ किम्। सा तु लक्ष्म्या ऐश्वर्यं, दुर्गायाः शक्ति, सरस्वत्याश्च विद्यां गृहीत्वा अवतीर्णा एतद् धरातलम्। मन्ये विधात्रा सा तैरेव रूपसौन्दर्यतत्त्वैर्विरचिता, यैः प्रियदर्शना कन्दर्पसहचरी रतिः। न जाने विधिस्तस्यै कं सुभगं सुकृतिनं वरं समुपस्थापयिष्यति।

---

तुच्छ वालिका सरस्वती ! हाय, धिक्कार है। तुम व्यर्थ ही कहते हो कि वह सौन्दर्य और पाण्डित्य की देवी है। क्या तुम नहीं जानते कि इन सुन्दर रमणियों ने अपने सौन्दर्य, कोमलता और यौवन से आदि काल से ही स्वभाव से सरल पुरुषों को ठगा है। ये तो काल-सर्पिणी हैं। इनके अविषह्य विष की चिकित्सा नहीं है।

**गोवर्धन**—मित्र ! ईर्ष्या, मत्सर और क्रोध से तुम्हारी बुद्धि कलुषित और मलिन हो गई है। स्वर्ण के दूषित होने पर कसौटी की निन्दा नहीं करनी चाहिये।

**धूम्रकेतु**—क्या मेरी बुद्धि ?

**गोवर्धन**—और क्या। लक्ष्मी से ऐश्वर्य को, दुर्गा से शक्ति को और सरस्वती से विद्या को लेकर वह इस धरातल पर अवतीर्ण हुई है। मैं समझता हूँ कि उसकी रूप-सम्पत्ति का निर्माण विधाता ने उन्हीं तत्त्वों से किया होगा, जिनसे कि मदन की पत्नी रति को रचा था। न जाने विधाता उसको किस सौभाग्य-शाली को प्रदान करेगा ?

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

धूम्रकेतुः—(विचारयन् शनैः-शनैः) न जाने, को भाग्यवान् तस्याः रूपसम्पदो भोगवान् भविता ?

गोवर्धनः—आः ! राजकन्यायाः प्रतिज्ञा, किं सा कदाचित् कौमार्यहरण-रमणविभूषिता भविष्यति, अथवा चिरकौमार्यव्रतमामरणं परिपालयन्ती... ।

धूम्रकेतुः—(ससम्भ्रमम्) किं कथयसि भ्रातः गोवर्धन ! किं नारी चिरकुमारी च ? धर्मशास्त्रेष्विदं महत् पातकमसहनीयमेव । चिरकौमार्यं चिकित्सितव्यमेव । भ्रातः ! मयाऽत्र विषये विचारितम् ।

गोवर्धनः—किं कथितम् ? चिरकौमार्यं चिकित्सितव्यमेव ?

धूम्रकेतुः—आम् । सुदर्शनसुतायाः विद्योत्तमायाः चिरकौमार्यरोगचिकित्सा इदानीमेव मम विचारसरणीं समनुक्रान्ता ।

गोवर्धनः—हन्त ! ते मस्तिष्के काचित् कुत्सिता योजना गृहे सर्पिणीव

---

धूम्रकेतु—(विचार करते हुये धीरे-धीरे) न जाने कौन भाग्यशाली उसके रूप-यौवन-सम्पत्ति का उपभोग करने वाला होगा ?

गोवर्धन—आह, राजकन्या की प्रतिज्ञा, क्या वह कभी कौमार्य को हरण करने वाले प्रिय से विभूषित होगी, अथवा मरण पर्यन्त चिरकौमार्य व्रत का पालन करेगी ?

धूम्रकेतु—(हड़बड़ाहट से) क्या कहते हो भाई गोवर्धन ? नारी और चिरकुमारी ? धर्मशास्त्रों में यह महापाप है, असह्य ही है । चिरकुमारीपन की तो चिकित्सा करनी ही होगी । भाई मैंने इस सम्बन्ध में विचार कर लिया है ।

गोवर्धन—क्या कहा, इसके चिरकौमार्य की चिकित्सा करनी ही है ?

धूम्रकेतु—हाँ । सुदर्शन की पुत्री विद्योत्तमा के चिरकौमार्य की चिकित्सा अभी मेरे विचार में आई है ।

गोवर्धन—खेद है । तुम्हारे मस्तिष्क में कोई कुत्सित योजना घर में सर्पिणी के समान

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

प्रविष्टा । निर्दोषा, मुग्धा, सरलस्वभावा सा। सौन्दर्यविद्ययोरनुपमं सम्मिलनम् । ईदृशी विदुषी नापरा पृथिव्यामित्यहं मन्ये । विवाह-सम्बन्धस्तु समानगुणशालिनोरेव । योग्येन हि योग्यसङ्गमः ।

**धूम्रकेतुः**—हुम्, "यो मां जयति शास्त्रार्थे स मे भर्ता भविष्यति। (सव्यङ्ग्यम्) तस्याः प्रतिज्ञापूर्तिः भविष्यत्येव। (वक्षसि करं निधाय) हुम्, अहं तस्य विजेतुः प्रबन्धं करिष्यामि । व्यालमदमर्दने सृणिरेवाधोरणस्य पर्याप्ता ।

**गोवर्धनः**—अनेके महीयांसो विद्वांसस्तस्या एकमपि प्रश्नं नोदतरन्। वृद्धा आचार्या अपि तस्याः पुरतो मौनावलम्बिन एव ।

**धूम्रकेतुः**—अविवेकसम्भृतप्रश्नास्तु केनचिन्महामूढेनैव समाधीयन्ते, न च केनचिच्छास्त्रपारङ्गतेन विदुषा । सर्पोपजीवी एव महाविषदिग्धानां भुजङ्गमानामलाबुतन्त्रीवादनेन नृत्यवशीकारकः।

---

प्रविष्ट हो गई है। वह निर्दोष, भोली, निष्पाप है। सौन्दर्य और विद्या का वहाँ अनुपम सम्मिलन है। मैं समझता हूँ कि इस प्रकार की विदुषी इस पृथिवी पर दूसरी नहीं है और विवाह सम्बन्ध तो समान गुणशालियों में होता है। योग्य से योग्य का ही मिलन होता है।

**धूम्रकेतु**—जो मुझको शास्त्रार्थ में हरा देगा, वही मेरा पति होगा ? (व्यंग्य से) उसकी प्रतिज्ञा पूरी होगी। (वक्ष पर हाथ रख कर) हुम्, मैं उसको जीतने वाले का प्रबन्ध करूँगा। पागल हाथी के मद का मर्दन करने के लिये अंकुश ही समर्थ होता है।

**गोवर्धन**—अनेकों महान् विद्वानों ने उसके एक भी प्रश्न का उत्तर नहीं दिया। वृद्ध आचार्य भी इस विषय में मौन ही रहे।

**धूम्रकेतु**—अविवेक से भरे प्रश्नों का उत्तर तो कोई महामूर्ख ही दे सकेगा, न कि कोई शास्त्रों को जानने वाला विद्वान्। अति जहरीले सांपों को संपेरा ही बीन बजाकर नचाता है।

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

**गोवर्धनः**—मित्र ! नैवं विचार्यम् । विद्योत्तमा न केवलं विदुषी, तस्या वाङ्माधुर्यमपि जनान् अमृतरसेन संप्लावयति ।

**धूम्रकेतुः**—अमृतं वा विषं वेति कश्चिद् विषदन्तदंशित एव ज्ञातुमलम् । मम हृदयं तु केवलं विषेणैव सिक्तम् ।

**गोवर्धनः**—मित्र ! त्वया कदाप्येतन्न विचारणीयम् ।

**धूम्रकेतुः**—योषितां हृदयं स्वभावत एव गरलनिवासः, अनुपमं रूपलावण्यं हालाहलविमिश्रं, वाग्विलसितानि च कालकूटसंसक्ता मदिरा। कालसर्पिणीभिरेताभिः दन्दश्यमानाः विलासिनः सहृदया अस्मिँल्लोके परलोके वा न सुखं वा शान्तिं वा कदापि लभन्ते, तथ्यमेतदविजानन्त एव नराः विनाशमुपयान्ति। पुरुरवसः प्रवञ्चिका सा उर्वशी ऋग्वेदे नारीं सालावृकेण वृकेण वा उपमिमीते। कांश्चित् क्षणान् विरम्य) शास्त्रार्थानन्तरं तस्याः दुष्टायाः राजकन्यायाः विषविमिश्रं कटाक्षं सव्यङ्ग्यं मयि क्षिप्तं को विस्मर्तुं शक्नोति ? तस्याः सङ्केतैरेव नृपस्य

---

गोवर्धन - मित्र ! ऐसा विचार न करो । विद्योत्तमा केवल विदुषी ही नहीं है, उसकी वाणी का माधुर्य मनुष्यों को अमृत रस से प्लावित कर देता है ।

धूम्रकेतु - वह अमृत का सिंचन करती है, या विष का, यह तो विषदन्त से डसा हुआ ही जान सकता है । मेरे हृदय को तो उसने विष से ही सींचा है ।

गोवर्धन मित्र ! तुमको ऐसा विचार नहीं करना चाहिये ।

धूम्रकेतु —स्त्रियों के हृदयों में स्वभावत. विष रहता है । अनुपम रूप-लावण्य हालाहल विष से मिश्रित होता है और वाणी की विलासिता कालकूट से मिश्रित मदिरा ही होती है । इन काली नागिनों से डसे जाते हुये सहृदय विलासी जन न तो इस लोक में और ना ही परलोक में कभी सुख या शान्ति पा सकते हैं । इस तथ्य को न जानने वाले मनुष्य नष्ट हो जाते हैं । ऋग्वेद के अनुसार पुरुरवा को ठगने वाली उर्वशी, नारी की उपमा ठीक ही जगली कुत्त या भेड़िये से देती है । (कुछ क्षण ठहर कर) शास्त्रार्थ के बाद उस दुष्ट राजकुमारी ने जो विष से भरा हुआ कटाक्ष व्यंग्य से मेरे ऊपर डाला था, उसको क्या मैं कभी

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सुदर्शनस्य आदेशेन प्रहरिणोऽस्मान् सतिरस्कारं सार्धचन्द्रं राजसभायाः बहिः निष्कासितवन्तः । कथमप्येतन्न स्मृतिपथादपनेतुं क्षम्यते ।

**गोवर्धनः**—हृदयस्था ईर्ष्यैव त्वामिदं वक्तुं व्यवसाययति । शास्त्रार्थे पराजितयोरावयोः तत्क्षणमेवः ततः प्रस्थानमुचितमासीत् । परं त्वं तु तत्र कलहे प्रवृत्तो बभूविथ ।

**धूम्रकेतुः**—(सोद्वेगम्) त्वम्, त्वमपि माँ कलहे प्रवृत्तं वदसि ? ममैव दोषान् पश्यसि, न तु तस्य राज्ञः सुदर्शनस्य, येन शास्त्रपारङ्गताः पूजनीयाः ब्राह्मणाः, पण्डिताः, विद्वांसश्च सावमानं बहिः निष्कासिताः । वन्दनीयाः पूजनीयाः वा जनाः प्रहरिभिरेवमवमानिताः भवेयुरिति किन्न लज्जास्पदम् ?

**गोवर्धनः**—इदं तु ते वचः सत्यम् । महाराजेन सुदर्शनेन राजपदमदोन्मत्तेन धृष्टमाचरितम्, अनुचितमेव तत् । किन्तु अस्माभिर्ब्राह्मणैरपि क्षान्तिशालिभिर्भाव्यम् ।

---

भूल सकता हूँ ? उसके ही संकेत से राजा सुदर्शन के आदेश द्वारा प्रहरियों ने अपमानित करके हमको जिस प्रकार राजसभाभवन से बाहर निकाल दिया था, उसको मैं क्या कभी भूल सकता हूँ ?

**गोवर्धन**—हृदय का ईर्ष्या-भाव ही तुमसे इस प्रकार कहता रहा है । शास्त्रार्थ में पराजित होने वाले को उसी क्षण वहाँ से चले जाने चाहिये था, परन्तु तुम तो झगड़ा करने लगे ।

**धूम्रकेतु**—(उद्वेग से) तुम, तुम भी मुझको झगडालू कहते हो ? मेरे ही दोष को देखते हो और उस राजा सुदर्शन के नहीं । उसने शास्त्रों में पारंगत, पूजनीय ब्राह्मणों, पण्डितों और विद्वानों को अपमानित करके बाहर निकाल दिया । वन्दना और आदर के योग्य व्यक्तियों का वह इस प्रकार अपमान करे, यह क्या लज्जा का विषय नहीं है ?

**गोवर्धन**—मित्र ! यह तो तुम्हारा कहना सत्य है । महाराज सुदर्शन ने राजपद के घमण्ड में भर कर जो ढीठ आचरण किया, वह अनुचित ही है । किन्तु हम ब्राह्मणों को भी क्षमाशील होना चाहिये ।

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

**धूम्रकेतुः**—(सव्यङ्ग्यम्) हुम् । ब्राह्मणैः क्षान्तिशालिभिर्भाव्यम् ? दुर्बला एव शान्त्याः क्षमायाश्च रागमालपन्ति । ब्रह्मतेजोधारिणो ब्राह्मणाः स्नेहाभिभूताः यदि आशीर्भिरार्द्रयन्ति, अवहेलितास्ते विपक्षं भस्मसात्कर्तुमपि प्रभवन्ति ।

(गोवर्धनस्य स्कन्धे हस्तं निधाय)

भ्रातः ! किं न दहति ते हृदयं राजसभायां विहितः स परिभवः ?

**गोवर्धनः**—दहत्येव तु । परं ब्राह्मणधर्मस्तु शान्तिः, क्षमा । अपि च निस्तेजस्काः कलियुगे साधनहीनाः वयं ब्राह्मणाः शक्तिसम्पन्ने तेजस्विनि सुदर्शने कथं प्रभवामः । क्व च स सर्वैश्वर्यसम्पन्नो महाराजः सुदर्शनः, क्व च वयं जीविकाहेतोः अटन्तो गणितनक्षत्रतिथयो वराकाः स्नातकाः ब्राह्मणाः ?

**धूम्रकेतुः**—भ्रातः ! निष्कासयेमां दीनां हीनां च भावनां मनसः । न हि शक्तिः

---

**धूम्रकेतु**—(व्यंग्य के साथ) ब्राह्मणों को क्षमाशील होना चाहिये ? दुर्बल मनुष्य ही शान्ति और क्षमा क राग को अलापते हैं । ब्रह्मतेज को धारण करने वाले ब्राह्मण स्नेह से भर कर यदि आशीर्वाद से भिगो सकते हैं, तो अपमानित होने पर शत्रु को भस्म भी कर सकते हैं ।

(गोवर्धन के कन्धे पर हाथ रख कर)

भाई ! राजसभा में किया गया अपमान क्या तुम्हारे हृदय को नहीं जलाता है ?

**गोवर्धन**—जलाता तो है, परन्तु ब्राह्मण-धर्म तो शान्ति-क्षमा है । कलियुग में तेज से रहित, साधनों से हीन हम ब्राह्मण शक्ति-सम्पन्न तेजस्वी महाराज सुदर्शन का सामना कैसे कर सकते हैं ? कहां तो वे सभी ऐश्वर्यों से सम्पन्न महाराज सदर्शन और कहाँ रोजी की खोज में लगे हुये तथा नक्षत्रों और तिथियों को गिनने वाले बेचारे हम स्नातक ब्राह्मण ?

**धूम्रकेतु**—भाई ! इस दीन-हीन भावना को मन से निकाल दो । शक्ति बाहर के

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

बाह्यसाधनेषु, सुदृढसङ्कल्पे नवनवोन्मेषशालिन्यां प्रज्ञायामेव तस्याः निवासः ।

**गोवर्धनः**—तव कथनं सत्यं, परन्तु......।

**धूम्रकेतुः**—अलमेतैः किन्तु परन्त्वित्यादिभिः । सुदर्शनं विद्योत्तमां च दण्डयितुं समनुप्रविष्टा योजनैकाऽतिप्रभावशालिनी मे मस्तिष्कम् । परमस्मिन् विषये तव साहाय्यमपेक्ष्यते । कथय किं भविष्यसि सहायकः ? (सानुनयम्) अवश्यमेव भवितव्यं त्वया सहयोगिना ।

**गोवर्धनः**—परन्तु त्वं राजकुमार्याः चिरकौमार्यं सम्प्रत्येव चिकित्सितुकामः । ब्राह्मणस्य तु देहोऽयं क्षुद्रकामाय नेष्यते, इति वचनमनुसृत्य अस्मासु ब्राह्मणेषु हीनभावना पदं न लभेत, इत्यस्माभिः सर्वदैव प्रयतनीयम् ।

**धूम्रकेतुः**—असफलतैव लोके पातकं, सफलता च पुण्यम् । यज्जयति तदेव सत्यम् । उद्देश्यपूर्तिरेव महत् सुकर्म । अतः हीनभावनायाः प्रश्नोऽपि न ।

---

साधनों में नहीं, अपितु सुदृढ संकल्प और नई-नई बातों को खोजने वाली बुद्धि में उसका निवास है ।

**गोवर्धन**—तुम्हारा कहना सही है । परन्तु......।

**धूम्रकेतु**—किन्तु, परन्तु आदि मत कहो । सुदर्शन और विद्योत्तमा को दण्ड देने के लिये एक अति उत्तम योजना मेरे विचार में आई है । परन्तु इस विषय में तुम्हारी सहायता अपेक्षित है । कहो, सहयोग दोगे ? (अनुनय के साथ) तुमको अवश्य ही सहयोग देना चाहिये ।

**गोवर्धन**—परन्तु तुम तो अभी ही राजकुमारी विद्योत्तमा के चिरकौमार्य की चिकित्सा करना चाह रहे थे । ब्राह्मण का यह शरीर क्षुद्र कामना नहीं करता, इस वचन के अनुसार हम ब्राह्मणों में हीन भावना स्थान न कर ले, हमको इसका सदा प्रयत्न करना चाहिये ।

**धूम्रकेतु**—लोक में असफलता ही पाप है और सफलता पुण्य है । जो जीतता है, वही सत्य है । उद्देश्य की पूर्ति ही महान् पुण्य है । अतःहीन भावना का प्रश्न ही नहीं है । पाप और पुण्य तो सापेक्ष हैं । एक स्थान अथवा समय पर किया गया

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

पापपुण्ये सापेक्षे । एकस्मिन् स्थाने समये वा कृतं कर्म पातकमपि सद् अन्यत्र पुण्यमपि सम्भवति ।

गोवर्धनः—मित्र ! कथनं तव सत्यमेव । परन्तु......।

धूम्रकेतुः—अलमत्र विषये । अस्माभिरुद्देश्यसिद्धये प्रयतनीयम् । आचार्य-कुले चतुर्दशवर्षाणि यावद् आवां सहयोगिनौ सहाध्यायिनौ त्यक्तसङ्कोचौ च आहारविहारे । त्वया ममैतस्मिन् कार्ये सहायेन भवितव्यमेव ।

गोवर्धनः—मित्र ! भवत्वेवम् । तव कथनमाचरिष्यामि ।

धूम्रकेतुः—न न नैवम् । प्रतिशृणु सशपथं, यदहमस्यां विचारसरणौ कार्य-पद्धतौ च ते सहायो भविष्यामि ।

गोवर्धनः—मित्र ! आम्, एवमेव अस्तु । तुभ्यमहं सशपथं प्रतिशृणोमि, यत् ते विचारसरणौ कार्यपद्धतौ चाहं ते सहायो भविष्यामि ।

धूम्रकेतुः—तर्हि कर्णमितः कुरु । वृक्षा अपि भवन्ति कर्णवन्तः । चारचक्षुषां

---

कोई कार्य यदि पाप है, तो दूसरे स्थान या समय पर वह पुण्य भी हो सकता है ।

गोवर्धन—मित्र ! तुम्हारा कहना सत्य है । परन्तु......।

धूम्रकेतु—अब बस करो । हमें उद्देश्य को सिद्ध करने के लिये प्रयत्न करना चाहिये । हम दोनों ने आचार्य के कुल में चौदह वर्षों तक एक साथ पढ़ा है । आहार और विहार में सङ्कोच छोड़कर सहयोगी रहे हैं । तुम्हें इस कार्य में मेरी सहायता करनी ही होगी ।

गोवर्धन—मित्र ! ऐसा ही हो । जैसा तुम कहोगे, मैं वैसा ही करूँगा ।

धूम्रकेतु—नहीं, ऐसे नहीं । शपथ लेकर प्रतिज्ञा करो कि मैं इन विचारों और कार्यों में तुम्हारी सहायता करूँगा ।

गोवर्धन—मित्र ! हां ऐसा ही होगा । मैं तुमको वचन देता हूँ कि इन विचारों में और कार्य की पद्धति में तुम्हारा सहायक रहूँगा ।

धूम्रकेतु—तो कान को इधर कर लो । वृक्षों के भी कान होते हैं । चारचक्षु राजाओं

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

राज्ञां गुप्तचराः सर्वत्र भ्रमन्तः पातालगतमपि वृत्तं वेत्तुं समर्थाः भवन्ति ।

(गोवर्धनः स्वं कर्णं धूम्रकेतोः मुखसमीपमानयति । धूम्रकेतुस्तस्य कर्णे किमपि जपति ।)

गोवर्धनः—(ससम्भ्रमं परावृत्य) किमिदं त्वया जप्यते । न हि, न हि । असम्भवमेतत् । अनुचितमेतत् । एवं न विचारय । नेयं योजना, कूटोपजापोऽयम् । कातराणां कुत्सितानां चेदं कार्यम् । राजकुमारी विद्योत्तमा......।

धूम्रकेतुः—राजकुमारी विद्योत्तमा एतद्योग्या । सम्भवति किमन्यत् पारितोषिकं तस्यै ? परिभवदहनदह्यमानगात्रमनसावावामिव आजीवनं साऽपि स्वकृतदुष्कृतानुशयपावके भवतु पुटपाकप्लुष्टा । मया तु केवलं तस्याः विद्यावलेपोऽपनीयते । राजमदमदोन्मत्तः स सुदर्शनोऽपि स्वात्मजायाः व्यथासंदीप्तहुतवहे जुहुयादात्मानं भवेच्च कृशानुदग्धतनुः । तदानीं सुदर्शनस्य कुदर्शनत्वं नियतमेव ।

---

के गुप्तचर सब स्थानों पर घूमते हैं । वे पाताल के भी वृत्तान्त को जान लेते हैं ।

(गोवर्धन अपने कान को धूम्रकेतु के मुख के सामने लाता है । धूम्रकेतु गोवर्धन के कान में कुछ फुसफुसाता है ) ।

गोवर्धन—(घबरा कर और घूम कर) यह तुम क्या कहते हो ? नहीं, नहीं, यह असम्भव है । यह अनुचित है । ऐसा विचार मत करो । यह योजना नहीं है, अपितु एक षड्यन्त्र है । यह तो कायरों और नीचों का काम है । राजकुमारी विद्योत्तमा के...।

धूम्रकेतु—राजकुमारी विद्योत्तमा इसी योग्य है । उसके लिये इससे बड़ा और क्या इनाम होगा ? जैसे हम आज अपमान की अग्नि में पकते हुये यन्त्रणा का अनुभव कर रहे हैं, वैसे ही वह भी जीवन-पर्यन्त अपने पाप की पश्चात्ताप रूपी अग्नि में पुटपाक के समान जलेगी । मैं उसके विद्या के घमण्ड को दूर करना चाहता हूँ । अपनी पुत्री की दुःखरूपी जलती अग्नि में वह मद से उन्मत्त राजा सुदर्शन भी जीवन-पर्यन्त जलेगा ही । तब वह सुदर्शन निश्चय से कुदर्शन हो जायेगा ।

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

**गोवर्धन**—(सोद्वेगम्) मित्र ! तत्र सौन्दर्यविद्ययोरनुपमः सङ्गमः। दर्शनमात्रेणैव या हृदयस्य कलुषजातं शोधयति, मनः प्रसादयति, इन्द्रियाणि च सुविमलानि विदधाति, तत्र कुत्सितभावनानां चेतसि चिन्तनमपि पातकस्य कारणम्। पुनश्च तथाविधे पुटपाकप्रतीकाशे वह्नौ शारदारूपायास्तस्याः पातनपापादन्यो गुरुतरोऽपराधः को भविष्यति ? अपि च यदि नाम महाराजः सुदर्शन एतदुपजापं कूटोपपन्नं जानीयाद्, अस्माकं शिरसा ग्रीवातः (गलोपरि हस्तं सभाजयन्) विच्छित्तिः सुनिश्चितैव।

**धूम्रकेतुः**—किं करणीयमस्माभिः विद्योत्तमायाः सौन्दर्येण विद्यया वा। तत्तु विषसंसक्तममृतमिव श्मशानविकसितसुरभितसुमनस्सन्दोह इव चास्मत्कृते अचिन्तनीयमेव। भ्रातः ! त्यज मोहमेतं कातरभावं च। अस्मद्योजनायाः साफल्यमवश्यम्भावि। सफलीभूते च कार्ये रजन्यामेव आवां राज्यस्य परिधेरतिदूरतरं भविष्यावः। तदा राजा आवयोः विषये किमपि करणे विकरणे अवकरणे वा न प्रभुः।

**गोवर्धनः**—तथाऽपि मे हृदयं त्वेतदुपजापपरिणामं विचिन्त्यैव...।

---

**गोवर्धन**—(उद्वेग से) मित्र ! उसमें रूप और विद्या का अनुपम संयोग है। दर्शन मात्र से ही जो हृदय के सारे कलुष को शुद्ध कर देती है, मन को प्रसन्न करती है और इन्द्रियों को तृप्त तथा निर्मल करती है, उसके प्रति नीच भावनाओं का मन में विचारना भी पाप है। पुनः, सरस्वती रूप उस देवी को इस प्रकार की पुटपाक सदृश अग्नि में झोंकने से बड़ा अपराध और क्या हो सकता है। और फिर, यदि महाराज सुदर्शन इस षड्यन्त्र को जान लें तो हमारे सिरों का गरदन से (गले को हाथ से सहलाते हुये) कट जाना निश्चित ही है।

**धूम्रकेतु**—राजकुमारी के सौन्दर्य से हमको क्या लेना है। वह तो हमारे लिये विष से मिले हुये अमृत के समान अथवा श्मशान में खिले सुगन्धित पुष्प के समान चिन्ता का विषय नहीं है। भाई ! इस मोह को और कायरता को छोड़ दो। हमारी योजना अवश्य सफल होगी। काम के पूरा हो जाने पर रात में ही इस राज्य की सीमाओं से हम बहुत दूर हो जायेंगे। तब राजा हमारा कुछ भी बना और बिगाड़ नहीं सकेगा।

**गोवर्धन**—तो भी मेरा हृदय तो इस षड्यन्त्र के परिणाम का विचार करके ही...

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

धूम्रकेतुः—(उद्विग्नो भूत्वा) कम्पत इत्येव तु कथयितुकामः। अतः एव तु मया पूर्वमेवोक्तं, यत् सहयोगार्थं वचनबद्धायैव ते मया स्वकीया योजना प्रकटीकरणीया। धिक्-धिक्। स्वकीयवचनेभ्यः प्रविचलन्तं कातरभावोपपन्नं च त्वां धिगेव।

गोवर्धनः—न हि न हि, नाहं कातरः, अहं तु......।

धूम्रकेतुः—बाढं, त्वं कातर एवाऽसि। राजदण्डतो भीतोऽपि।

गोवर्धनः—नाहं राजभयं गणयामि। अहं तु राजकुमार्याः......।

धूम्रकेतुः—सा विद्यावलेपोन्मादिनी मिथ्याभिमानिनी राजकन्या ? प्लुष्यतु सा पुटपाकप्रतीकाशे पावके। तस्याः गर्वविध्वंसनं सुरूपिण्याः सर्पिण्याः विषदन्तत्रोटनमेव। विद्यामदगर्वितया तयाऽनेके विद्वांसोऽवमानिताः। कस्यचिन्महामूढस्यैवं हस्तमुपगता सा विद्यावलेपवस्नमभिज्ञातुं पारयिष्यति। कथय, पालयिष्यसि सशपथानि स्ववचांसि ?

---

धूम्रकेतु—(उद्विग्न होकर) कांपने लगता है, यही तो कहना चाहते हो ? इसीलिये तो मैंने पहले ही कहा था कि सहयोग के लिये वचनबद्ध होने पर ही मैं अपनी योजना प्रकट करूंगा। धिक्कार है, धिक्कार है। वचनों से विचलित होकर कायर बनते हुये तुमको धिक्कार है।

गोर्वधन—नहीं, नहीं, मैं कायर नहीं हूँ। मैं तो...... ।

धूम्रकेतु—हाँ, तुम कायर ही हो और राजा के दण्ड से डरे हुये भी हो।

गोर्वधन—मैं राजा से नहीं डरता। मैं तो राजकुमारी के......।

धूम्रकेतु—वह विद्या के गर्व से उन्मत्त झूठा अभिमान करने वाली राजकुमारी ? सारे जीवन भर मरते-मरते तक वह पुटपाक अग्नि में निरन्तर जलती ही रहे, यही ठीक है। उसके घमण्ड को नष्ट करना सुन्दर नागिन के जहर के दाँतों को तोड़ना है। विद्या के घमण्ड में उसने अनेक विद्वानों का अपमान किया है। किसी महामूर्ख ही के हाथों में पड़ कर वह विद्या के मूल्य को जानेगी। कहो, अपने शपथ के वचनों का पालन करोगे ?

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

**गोवर्धनः**—(किञ्चिद् विचार्य) वचनपालनं ब्राह्मणानां धर्मः । उपस्थितेऽपि प्राणानां विनाशे सत्यवाचो मनस्विनः प्रतिश्रवनिर्वाहकाः भवन्ति । परं तव योजनामनुसृत्य एवंविधो मूर्खः क्व लप्स्यते ?

**धूम्रकेतुः**—दृढाः सङ्कल्पा अध्यवसायाश्च कठिनतमस्यापि कार्यस्य साधनानि संयोजयन्ति । जगत्यस्मिन् विद्यन्ते सर्व एव पदार्थाः । मनस्विन एव तेषामन्वेषणे क्षमाः । स्मरणीयं च विदुषामपेक्षया मूढानामेव प्राचुर्यमस्मिन् जगति । राजकुमार्यै कश्चिदपि महामूढो लप्स्यत एव ।

(नेपथ्ये दारुच्छेदजन्यः कट-कटेति ध्वनिः । कस्याश्चिन्नार्याः कातरस्वरोऽपि श्रवणपथमवतरति । धूम्रकेतुगोवर्धनौ सावधानं शृणुतः ।)

**नारीस्वरः**—वत्स ! एवं स्थितेन शाखाकाष्ठं कस्मात् छिद्यते ? नीचैरवरोह । देहि अवधानम् । हा ! न कर्णे कुरुतेऽयं मे वचः । शाखां कृन्तत्येव । अर्धभागादधिकैव कृत्तेयं पतनोन्मुखी वर्तते । अचिरादेवायं पतिष्यति खलु । मूर्खोऽप्येष एतयैव सार्धमात्मानं पातयित्वा पाणिपादं भङ्क्ष्यति । हा पुत्र !

---

**गोवर्धन**—(कुछ विचार करके) वचनों का पालन करना ब्राह्मणों का धर्म है । प्राणों का विनाश उपस्थित हो जाने पर भी सत्य बोलने वाले मनस्वी प्रतिज्ञा का निर्वाह करते हैं । परन्तु तुम्हारी योजना के अनुसार इस प्रकार का मूर्ख मिलेगा ही कहाँ ?

**धूम्रकेतु**—दृढ़ संकल्प और अध्यवसाय कठिन से भी कठिन कार्य के लिये साधन बना देते हैं । इस संसार में सभी पदार्थ हैं । मनस्वी उनको खोज सकते हैं । यह स्मरण रखना चाहिये कि इस संसार में विद्वानों की अपेक्षा मूर्खों की संख्या अधिक है । राजकुमारी के लिये भी कोई महामूर्ख मिलेगा ही ।

(नेपथ्य में लकड़ी काटने की कट-कट ध्वनि सुनाई देती है । साथ ही किसी स्त्री का स्वर भी सुनाई देता है । धूम्रकेतु और गोवर्धन ध्यान से सुनते हैं । )

**नारी स्वर**—पुत्र ! इस प्रकार खड़े होकर लंकड़ी मत काटो । नीचे उतरो । ध्यान दो...। हाय, यह तो सुनता ही नहीं है । शाखा को काटता ही जा रहा है । यह तो आधे से अधिक कट कर गिरने ही वाली है । शीघ्र यह नीचे गिर जावेगी

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

सावहितः शृणु । विरम, विरम । हा अयं तु कथमपि न विरमति । हन्त ! एवंविधस्य विद्वद्वरेण्यस्य ईदृशो मूर्खः पुत्रः । (तारस्वरेण) अरे नास्ति कश्चिदन्योऽरण्ये, यो मे साहाय्यं कुर्यात् । वृक्षादधःपतनव्यापाराद् रक्षणीयो मे सुतः । मम एक एव पुत्रोऽयं रक्षणीयो रक्षणीयः । भूमौ पतित्वा पाणि-पादमात्मनोऽयं भङ्क्ष्यत्येव ।

**गोवर्धनः**—प्रतिभाति, वनेऽस्मिन् काचिन्नारी विपद्ग्रस्ता । विपदि साहाय्य-मस्माकं धर्मः ।

**धूम्रकेतुः**—भविष्यति काचित् । किमेतेनास्माकम् । स्वं कार्यं प्रथमं साधनीयम् ।

**गोवर्धनः**—मैवं वादीः । विपद्ग्रस्तस्तु साहाय्येन प्रथममभ्यर्थनीयः । विशेष-तस्तु नारी । मित्र ! त्वमत्रैव तिष्ठ । अहमधुनैव आगच्छामि ।

(गच्छति)

**धूम्रकेतुः**—हुम्, विपद्ग्रस्ताना सहायता..., नारीणां सहायता..:?

---

और यह मूर्ख भी इसके साथ अपने को गिरा कर हाथ-पैर तोड़ लेगा । हाय, पुत्र ! सावधान होकर सुनो । रुक जाओ, रुक जाओ । हाय, यह तो किसी प्रकार सुनता ही नहीं है । हाय, इस प्रकार के श्रेष्ठ विद्वान् का पुत्र ऐसा मूर्ख है। (उच्च स्वर से) अरे इस जंगल में कोई है , जो मेरी सहायता करे । मेरे पुत्र को नीचे गिरने से बचाओ । मेरा एक ही पुत्र है । बचाओ, बचाओ । अपने को भूमि पर गिरा कर यह हाथ-पैर तोड़ लेगा ।

**गोवर्धन**—प्रतीत होता है कि इस वन मे कोई स्त्री विपत्ति में पड़ी है । विपत्ति में सहायता करना हमारा धर्म है।

**धूम्रकेतु**—होगी कोई ? हमें इससे क्या ? हमको पहले अपना कार्य सिद्ध करना चाहिये ।

**गोवर्धन**—ऐसा मत कहो । विपत्ति में पड़े की सहायता पहले करनी चाहिये, विशेष रूप से नारी की । मित्र ! तुम यहीं ठहरो । मैं अभी आता हूँ (जाता है)

**धूम्रकेतु**—हुं, विपत्ति में पड़े की सहायता...? नारी की सहायता...?

CC-O. Prof. Satya Vrat Shastri Collection. Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

